प्रकार। हमारा वर्तमान समाज केवल एक भिन्न प्रकार का समाज है। इसमें परिवर्तन बड़ा वेगमय है और हमारी व्यक्तिगत असुरक्षाएं भी अधिक साधारण हैं जिनके कारण हम नये मूल्यों के अनुरूप सामूहिक जीवन के प्रति अधिक गत्यात्मक पद्धति से उन्हें परखते हैं। परन्तु इतने पर भी यह बहुत सम्भव है कि हमारा नया समाज अधिक सुखमय जीवन बिताने की सम्भावनाएँ प्रस्तुत करेगा। सामाजिक पुनर्निर्माण और पुनर्निर्माण के आयोजित प्रयत्न इस दिशा में आशा के सुदृढ़ स्तम्भ हैं।

## सामाजिक पुनर्गठन

पिछले पन्नों में इस बात पर बल दिया गया है कि आधुनिक जटिल समाजों में तीव्र परिवर्तन होने के कारण उनमें अनेक समस्यायें उत्पन्न हो जाती हैं। ये समस्याएँ समाज के संगठन में पूर्व स्थापित समन्वय और सन्तुलन बिगाड़ देती हैं। सामाजिक संगठन में इस सन्तुलन को पुनः स्थापित करना नितान्त आवश्यक है। कुछ सन्तुलन तो स्वतः मिट जाता है और शेष को मनुष्य के चेतनायुक्त प्रयत्नों से ठीक करना जरूरी हो जाता है। आदि काल से मनुष्य सामाजिक समस्याओं का जब तब समाधान करता रहा है। वर्तमान काल में विज्ञान के विकास से उसको वह शक्ति और साधन प्राप्त हो गए हैं जिनका स्वभाव उसकी जटिल समस्याओं के न्यूनाधिक समाधान में बहुत ही प्रभावी होता है।

सामाजिक समस्याओं की उपस्थिति से समाज में जहाँ-तहाँ बिगाड़ आ जाते हैं। उनके सुधार के प्रयत्नों को सामाजिक सुधार कहते हैं। हमारे देश में १९वीं शताब्दी में जो समाज सुधार आन्दोलन चले उनका उद्देश्य गंभीर सामाजिक समस्याओं का यथेष्ट समाधान करना था। इनकी सफलता का ही परिणाम है कि राज्य ने समय-समय पर सतीप्रथा, बालविवाह, नरबलि, अस्पृश्यता और वेश्यावृत्ति का प्रतिबंध घोषित कर दिया है। बच्चों और स्त्रियों के कल्याण, हरिजनों तथा आदिवासियों के उत्थान, श्रमिकों के आर्थिक और सामाजिक कल्याण, शरणार्थियों आदि के पुनर्वास के लिए राज्य ने जो सामाजिक विधान बनाए हैं उनमें जनता द्वारा किए गए सुधार प्रयत्नों का बड़ा योग मिला है। किन्तु प्रकृति से ही समाजसुधार सामाजिक पुनर्गठन के बहुत सीमित प्रयत्न हैं। वर्तमान काल में समाज-कार्य ने समाज-सुधार को वैज्ञानिक और व्यवस्थित बनाने में विशेष सहायता दी है। परन्तु हमारे जटिल समाजों में एक साथ कई गंभीर समस्याएँ पैदा हो जाती हैं। कुछ पुरानी समस्याएँ भी नवीन प्रक्रिया में भयानक रूप धारण कर लेती हैं। इन समस्याओं का शीघ्र और प्रभावपूर्ण समाधान करने में समाज-सुधार और समाज-सेवा के प्रयत्न बहुत अपर्याप्त सिद्ध होते हैं। थोड़ी सी असावधानी और ढिलाई से समाज को भारी हानि हो सकती है। जनता के बड़े भाग को भारी कष्ट सहने पड़ते हैं और संकटपूर्ण स्थिति आ जाती है जिससे समाज की स्थिरता, स्वतन्त्रता और संस्कृति

ही स्तर में पड़ जाएँ। इसलिए गत्यात्मक समाजों में पर्याप्त स्थायी असमायोजनों और गड़बड़ियों के निराकरण के लिये व्यापक कार्यक्रमों का चलाना अनिवार्य समझा जाने लगा है। इन कार्यक्रमों का निर्माण सुनिश्चित सामाजिक नीतियों के अनुकूल होता है और सामुदायिक स्तर पर निश्चित किए गए लक्ष्यों की यथाशीघ्र प्राप्ति के लिये राज्य, निजी कल्याणकारी संस्थाओं तथा जनसाधारण सबको सक्रिय और स्वेच्छिक सहयोग से केन्द्रीय समन्वयकारी नेतृत्व में उन कार्यक्रमों के परिपालन में जुटना पड़ता है। इन कार्यक्रमों की प्रगति और सफलता से समाज के पुनर्निर्माण अथवा पुनर्गठन की आशा की जाती है। अतएव सामाजिक पुनर्निर्माण में एक व्यापक और आयोजित कार्यक्रमों तथा विधियों का समावेश होता है जो समाज की कमजोरियों, अपर्याप्तताओं, अभावों और असमायोजनों का निराकरण कर एक सुदृढ़ सशक्त और यथासम्भव सन्तुलित समाज की स्थापना के लक्ष्य से राज्य जनता और कल्याणकारी संस्थाओं के सक्रिय सहयोग से संचालित हो। यद्यपि सामाजिक पुनर्निर्माण के लक्ष्य की प्राप्ति दीर्घकाल में ही हो सकती है फिर भी एक सामाजिक प्रक्रिया के रूप में यह तभी प्रारम्भ हो जाता है जब समाज में वांछित परिवर्तन करने के लिये चेतना युक्त व्यापक प्रयत्न प्रारम्भ किए जाएं।

सामाजिक पुनर्निर्माण शान्तिमय वैधानिक और विकासवादी उपायों से हो सकता है और हिंसात्मक उग्र और क्रान्तिकारी उपायों से भी। पहले ढंग से जनता को समय की माँग के प्रति जागरूक कर हृदय और विचार परिवर्तन की इच्छा जगा कर समाज के पुनर्निर्माण में सक्रिय स्वेच्छिक सहयोग देने का आग्रह किया जाता है। दूसरे कानूनों और अन्य उपायों से जनसाधारण को राज्य सम्बन्धी कार्यों में सहयोग करने को अनुनय आग्रह और दबाव से तत्पर किया जाता है। इसमें विरोध और राजनीतिक के विपरीत प्रयत्नों को सर्वथा कुचल दिया जाता है। रूस में १९१७ ई० की क्रान्ति सामाजिक पुनर्निर्माण का दूसरा रूप था। पूर्वी यूरोप और उसके इण्डोचीन उत्तरी कोरिया आदि साम्यवादी देशों में उग्र क्रान्तिकारी ढंग से समाज का पुनर्निर्माण सर्वोत्तम ढंग माना जाता है क्योंकि उनके विचार से यह तरीका वर्गगत हितों, स्वार्थियों और समाज विरोधी तत्वों का सफलता से दमन करता है। यहाँ राज्य सर्वेसर्वा है और समाज के समस्त हितों का रक्षक माना जाता है। भारत, बर्मा, लंका, मिस्र आदि एशियाई देशों तथा पश्चिमी यूरोप के समाजवादी देशों में समाज पुनर्निर्माण के लिए अहिंसात्मक वैधानिक और विकासवादी ढंग को सर्वोत्तम कहा जाता है। इनका विश्वास है कि वैधानिक और विकासवादी उपायों से समाज की दुर्बलताओं और समस्याओं का स्थायी समाधान हो सकेगा। किसी वर्ग का दमन और बलात् भावी समाज के आधार में असन्तोष और प्रतिशोध भावना का बीज बो देता है। इन देशों में [illegible]तान्त्रीय समाजवाद अथवा

सर्वोदय (भारत) की स्थापना के लिए केन्द्रीय सचालन और निर्देशन से समग्र आयोजना चल रही है। भारत की पचवर्षीय योजनाएँ इस दिशा में सबसे साहसिक प्रयास हैं। साम्यवादी देशों में भी समग्र आयोजना लागू की जाती है। वास्तव में ये देश इस बात में संसार के अग्रणी हैं। अभी तक प्राप्त सूचना सामग्री के अनुसार यह कहा जा सकता है कि साम्यवादी देशों को पुनर्निर्माण में जितनी शीघ्र स्थायी और महत्वपूर्ण सफलताएँ मिली हैं उनकी तुलना में गैर साम्यवादी देश बहुत पीछे हैं परन्तु दोनों देशों के पुनर्निर्माण में मानवता के लिए अधिक कल्याणकारी मार्ग कौन होगा इसका निर्णय दस बीस वर्षों के बाद ही करना सम्भव होगा।

